अंग्रेज़ी पढ़ाने का प्रबंध किया गया। संवत् १९५७ में आपने अपनी माँ के साथ ओंकारेश्वर, उज्जैन, बृज आदि स्थानों की धार्मिक यात्रा की। मध्यप्रांत में नर्मदा के उद्गम स्थान—अमरकंटक—की यात्रा के समय उसकी वनश्री ने आपके हृदय में जो उल्लास, जो प्रेरणा दी वह आपको आजन्म स्मरण रही—विशेष कर पर्वतमाला के बीच नर्मदा के वक्षस्थल पर किया गया नौका-विहार का दृश्य सदा आपकी आँखों के आगे झूलता रहा।

पिता जी की मृत्यु के तीन वर्ष बाद ही आपकी माता ने सदा के लिए आपसे बिदा ले ली, और दो ही वर्ष बाद आपके ज्येष्ठ भ्राता भी आपको परिवार में एकाकी छोड़कर स्वर्गवासी हो गए।

यौवन की देहली पर पैर रखते ही प्रसादजी पर यह पारिवारिक आघात! तब क्यों आपके 'करुण कलित हृदय में असीम वेदना' न गरजती?

आपने श्रीमती महादेवी के समान अपनी सजल अनुभूति को मनोवैज्ञानिक आवरण में यह कह छिपाने का प्रयास नहीं किया कि—"मैंने जीवन में कभी वेदना का अनुभव नहीं किया। इसी से मैं वेदना से प्यार करती हूँ।"

आपका हृदय वस्तुतः आघातों से जर्जरित होता रहा। वैवाहिक जीवन में भी आपको दो बार पत्नी-वियोग सहना पड़ा।

सन् १९१० से आपकी साहित्य-सेवा का श्रीगणेश होता है—

आपके भान्जे बाबू अम्बिकाप्रसाद गुप्त ने "इंदु" को प्रकाशित करना प्रारम्भ किया। 'प्रसाद' जी उसके प्रमुख लेखक और कवि थे। 'सरस्वती' में उस समय आपकी कोई रचना नहीं छपी। इसका कारण, यह कहा जाता है कि "प्रसाद जी का आचार्य द्विवेदी से कुछ मतभेद था।"

आपने साहित्य के प्रत्येक अंग—निबंध, कहानी, उपन्यास, नाटक और कविता की पूर्ति की और उनमें अपने व्यक्तित्व को अंकित किया। बहुमुखी-प्रतिभा सम्पन्न प्रसाद हममें अधिक काल तक न रह सके। हिन्दी के दुर्भाग्य से राज्ययक्ष्मा से पीड़ित हो आपने १५ नवम्बर १९३७ को अपनी इहलीला समाप्त की।

बाबू मैथिलीशरण गुप्त ने आपके निधन पर लिखा था:—

**'जयशंकर' कहते-कहते ही अब भी काशी आवेंगे।**
**किन्तु 'प्रसाद' न विश्वनाथ का मूर्तिमान हम पावेंगे।**
**तात, भस्म भी तेरे तनु की हिन्दी की विभूति होगी।**
**पर हम जो हँसते आते थे, रोते रोते जावेंगे॥**

